# अथ संवराधिकारः ॥ ५ ॥

दोहा— मोहरागरुष दूरि करि समिति गुप्ति व्रत पारि ।
संवरमय आतम कीयो नमूं ताहि मन धारि ॥

स जयतु जनवनसिंधुं ज्ञानामृतचंद्र एव संपुष्यत् । शुभचंद्रचंद्रिकास. सुकुंदकुंदोज्ज्वलः श्रीमान् ॥

औंनमः, अथ संवरं सूचयति—

**आसंसारविरोधिसंवरजयैकांतावलिप्तास्रवन्यकारात्प्रतिलब्धनित्यविजयं संपादयत्संवरं ।**
**व्यावृत्तं पररूपतो नियमितं सम्यक्स्वरूपे स्फुरत् ज्योतिश्चिन्मयमुज्ज्वलं निजरसप्राग्भारमुज्जृंभते॥**

सं० टी०—उज्जृंभते-विलसते-प्रकाशत इत्यर्थः, किं ? चिन्मयं ज्ञानमयं ज्योतिः तेजः, किंभूतं ? संवर-कर्मणामागंतुकाना निरोधं, संपादयत्-कुर्वत्, किंभूतं संवरं ? प्रतीत्यादि॰ प्रतिलब्धः-संप्राप्तः, नित्यं-निरतर, विजयो येन तं, कुत ? आसंसारेत्यादिः संसरणं संसारः,-द्रव्यक्षेत्रकालभवभावरूपः, संसारमभिव्याप्य आसंसार कर्म विरोधयति विनाशयति इत्येवं शीलः आससार-विरोधी स चासौ संवरश्च कर्मनिरोधस्तस्य जय एवैक -अद्वितीयः, अंत.-स्वभाव., तेनावलिप्त-संयुक्तः स चासौ आस्रवश्च तस्य न्यकारः-तिरस्कारः-धिक्कार इत्यर्थ , तस्मात्, पुनः किंभूतं संवरं ? पररूपतः-परः द्रव्यादि., रागादिर्वा तस्य रूपं स्वरूपं ततः, व्यावृत्तं-निवृत्तं, तथा चोक्तमाप्तपरीक्षायां—

तेषामागमिनां भूतावद् विपक्षः संवरो मतः ॥१११॥ इति

पुनः नियमितं-कर्मनिरोधे नियमो जातो यस्य तं, किंभूतं ज्योतिः ? सम्यक्स्वरूपे-यथोक्तस्वरूपे-आत्मस्वरूपे इत्यर्थः, स्फुरत्-देदीप्यमानं पूर्वोक्तौ व्यावृत्तमित्यादिविशेषणौ द्वौ ज्योतिषो वा, पुन उज्ज्वलं सदावदातं, पुनः कीदृक्षं निजरसप्राग्भारं-स्वात्मानुभवरसेन प्राक्-पूर्वं भारः भरणं यस्य तत् ॥ १ ॥ अथ ज्ञानरागयो. स्वरूपं वेभिद्यते—

अर्थ—चैतन्यस्वरूपमय स्फुरायमान प्रकाशमान ज्योति है सो उदयरूप होय फैलै है ॥ कैसा है ? अनादिसंसारतैं लगाय अपना विरोधी जो संवर, ताकौं जीतिकरि एकांतपणे मदकूं प्राप्त भया जो आस्रव ताका तिरस्कारतैं पाया है नित्य विजय जानै ऐसा संवरकूं निपजावता संता है ॥ बहुरि परद्रव्य तथा परद्रव्यके निमित्ततैं भये भाव, तिनितैं भिन्न

है ॥ वहुरि कैसा है ? अपना सम्यक् कहिये यथार्थस्वरूप, ताविषै निश्चित है ॥ वहुरि कैसा है ? उज्ज्वल है, निरावाध निर्मल दैदीप्यमान प्रकाशरूप है ॥ वहुरि कैसा है ? अपना रस जो ज्ञानरूप प्रवाह, ताका है प्राग्भार जाकै-अपना रसका बोझकूं लीयै है, अन्य बोझ उतारि धरचा है ॥ भावार्थ—अनादितै आस्रवका विरोधी संवर है। ताका आस्रव जीतिकरी मदकरि गर्वित तथा ताका तिरस्कार करी जीतिकूं प्राप्त भया जो संवर, ताकूं प्राप्त करता, अर समस्त पररूपतै न्यारा होय, अपना रूपविषै निश्चल होय, यह चैतन्यप्रकाश है, सो अपना ज्ञानरसरूप भारकूं लीये निर्मल उदयरूप होय है ॥

**चैद्रूप्यं जड़रूपतां च दधतोः कृत्वा विभागं द्वयोरंतर्दारुणदारुणेन परितो ज्ञानस्य रागस्य च ।**
**भेदज्ञानमुदेति निर्मलमिदं मोदध्वमध्यासिताः शुद्धज्ञानघनौघमेकमधुना संतो द्वितीयच्युताः ॥**

स० टी०—उदेति-उदयं गच्छति चकास्तीत्यर्थः ? किं भेदविज्ञानं-क्रकचवद् द्विधाकारकं ज्ञान, कस्य ? ज्ञानस्य रागस्य च, ज्ञानरागयोः परस्परमत्यंतविलक्षणत्वाद्भिन्नत्व, किंभूतं ? निर्मल-मिथ्यात्वादिकर्मकालुष्यराहित्यात्, किंभूतस्य—चैद्रूप्यं-चिदेव ज्ञानमेव रूप यस्य स तस्य भावश्चैद्रूप्यं चेतनत्वमित्यर्थः दधतः-धारयत , च पुनः रागस्य किंभूतस्य ? जड़रूपतां-अचेतनतां दधतः, किंकृत्वा द्वयोः-जीवक्रोधयोः, अविभागं-अभेदं, अकृत्वा-अविधाय, भेदं कृत्वेत्यर्थः, केन ? अंतरित्यादिः-दारयति कर्मशत्रूनिति दारुणं ज्ञानं, अंतः-अभ्यंतरे, दारुणं-द्विधाकारकं तच्च तद्दारुणं च तेन कारणभूतेन, संत ! अहो सत्पुरुषाः ! मोदध्वं-यूयं प्रमोदं कुरुध्वं, अधुना इदानीं भेदज्ञानोदये सति, किंभूता संतः ? इदं एकं-अद्वितीयं भेदज्ञानं अध्यासिताः-आरूढाः प्राप्ताः संतः इत्यर्थः । पुनः किंभूता ? द्वितीयच्युताः-ज्ञानरागयोर्मध्ये द्वितीयेन रागेण च्युता रहिताः, किंभूतमिदं ? शुद्धेत्यादिः-शुद्धं-निर्मलं तच्च तज्ज्ञानं बोधश्च तस्य घनं निरतर तस्य, ओघः, समूहः, यत्र तत् ॥२॥ अथ शुद्धात्मोपलंभात् संवरं विवृणोति—

अर्थ—यह निर्मल भेदज्ञान है सो उदयकूं प्राप्त होय है । सो याका निश्चय करनेवाले सत्पुरुषनिकूं संबोधन करि कहै हैं—जो, हे सत्पुरुष हो ! तुम याकूं पायकरि, अर अवर द्वितीय जो रागादिक भाव, तिनितै रहित भये संते, एक शुद्धज्ञानघनका समूहकूं आश्रय करि, तिसमें लीन भये संते, बडा आनंद मानौ । जातै यह कहा करि, उदय होय है ? चैतन्यरूपताकूं धरता संता तौ ज्ञान अर जड़रूपताकूं धरता राग, तिनि दोऊनिके अज्ञानदशामैं एकपणासा दीखै है । तिनिका अंतरगविषै अनुभवके अभ्यासरूप बलकरि उत्कृष्टविदारणकरी सर्वप्रकार विभागकरी उदय होय है । भावार्थ—ज्ञान तौ चेतनास्वरूप है अर रागादि पुद्गलविकार जड हैं । सो अज्ञानतै एक जडरूप भासै हैं ॥ सो भेदवि-

ज्ञान जब प्रगट होय है, तब ज्ञानका अर रागादिकका भिन्नपणाका अंतरंग अनुभवके अभ्यासतै प्रगट होय है। तब ऐसै जानै है, जो ज्ञानका स्वभाव तौ जाननेमात्र ही है अर ज्ञानमें रागादिककी कलुपता मलिनता आकुलतारूप संकल्प विकल्प भासै हैं, सो ए सर्व पुद्गलके विकार हैं जड हैं। ऐसा ज्ञानका अर रागादिकका भेदका आस्वाद आवै है। सो यह भेदविज्ञान सर्व विभावभाव मेटनेकूं कारण होय है, अर आत्माकूं परमसंवरभावकूं प्राप्त करै है। तातैं सत्पुरुपनिकूं कहै हैं, जो याकूं पायकरि रागादिकतैं च्युत होय शुद्ध ज्ञानघन आत्माका आश्रय ले आनंदकूं प्राप्त होऊ॥ अब कहै है जो ऐसै यह भेदविज्ञान जिस काल ज्ञानके रागादिविकाररूप विपरीतपणाकी कणिकाकूं न प्राप्त करता अविचलित है, तिसकाल ज्ञान है सो शुद्धोपयोगस्वरूपपणाकरि ज्ञानहीरूप केवल भया संता किंचिन्मात्र भी रागद्वेप मोहभावकूं नाहीं प्राप्त होय है। तातैं यह ठहरी, जो भेदविज्ञानतै शुद्धात्माकी प्राप्ति होय है। बहुरि शुद्धात्माकी प्राप्तीतैं राग द्वेप मोह जे आस्रवभाव तिनिका अभाव है लक्षण जाका ऐसा संवर होय है॥

विशेप—सस्कृत टीकारको 'दधतोऽकृत्वाऽविभाग' यह पाठ मिला है इसलिये उन्होंने जडरूपको धारणकरनेवाले क्रोध आदिके और चेतनरूपको धारणकरनेवाले जीवके विभागके अभावको न करकके अर्थात् विभाग करके यह अर्थ किया है तथा ग्रथकारको भी यहा यही अर्थ अभीष्ट है परतु साधुपाठ-'दधतो कृत्वा विभाग' यही है क्योंकि यहा अर्थमें खींचातानी नहि करनी पडती श्लोकको पडते ही अर्थ हृदयपर अकित हो जाता है। तथा उपर्युक्त अर्थके वतलानेकेलिये ग्रंथकार कभी श्लोकमें ऐसे पद भी नहिं डाल सकते॥ २॥

**यदि कथमपि धारावाहिना बोधनेन ध्रुवमुपलभमानः शुद्धमात्मानमास्ते।**
**तदयमुदयदात्माराममात्मानमात्मा परपरिणतिरोधाच्छुद्धमेवाभ्युपेति॥ ३॥**

सं०टी०—यदि-यदा, अयं-प्रसिद्धः, आत्मा चिद्रूप, आस्ते-अवतिष्ठते, किंभूत? ध्रुवं-निश्चितं, कथमपि-महता कष्टेन शुद्धं द्रव्यभावनोकर्मकलंकविकलं आत्मान स्वस्वरूपं, उपलभमान-आसादयन्, स्वध्यानविपयीकुर्वाण इत्यर्थः, केन? बोधनेन बोध्यते ज्ञायते अनेनेति बोधनं-ज्ञानं तेन, किंभूतेन? धारावाहिना-अनवच्छिन्नरूपत्वेन स्वर्धुनीधारेव वहतीत्येवंशीलस्तेन, तत्-तर्हिं, तदा आत्मानं-चिद्रूपं शुद्धमेव निष्कलकमेव, अभ्युपेति-प्राप्नोति, कुतः? परपरिणतिरोधात्-परेपु अचेतनादिपदार्थेपु परिणतिः ममत्वादिलक्षणपरिणामः, तस्य विरोधः तस्मात्, किंभूतं तं? उदेत्यादिः-आत्मनः-आरामं-रमणीयं ज्ञानस्वरूपवनं वा उदयत्-उदयं गच्छत् आत्मारामं यत्रासौ तं, इत्येवं संवरप्रकारः॥ ३॥ अथ कर्ममोक्षं कक्षीकरोति—

अर्थ–जो आत्मा कोईप्रकार बडे भाग्यतै धारावाही ज्ञानकरि निश्चल शुद्ध आत्माकूं प्राप्त होता संता तिष्ठै है, तो यह आत्मा, उदय होता है आत्मारूप क्रीडावन जाकै, ऐसा अपना आत्माकूं परपरिणति जे राग द्वेष मोह, तिनिका निरोधतैं शुद्धहीकूं पावै है। ऐसैं शुद्ध आत्माकी प्राप्तितैं संवर होय है॥ इहां धारावाही ज्ञान कह्या, ताका अर्थ–यह जो एक प्रवाहरूप ज्ञान होय, सो धारावाही है॥ सो याकी दोय रीति है–एक तौ मिथ्याज्ञान बीचिमैं न आवै ऐसा सम्यग्ज्ञान सो धारावाही है॥ बहुरि दूजा उपयोगका ज्ञेयके उपयुक्त होनेकी अपेक्षा है, सो जहांताईं एकज्ञेयसूं उपयोग उपयुक्त होय रहै तहां ताईं धारावाही कहिये॥ सो याकी स्थिति अंतर्मुहूर्तही है। पीछै विच्छेद होय है। सो जहां जैसी विवक्षा होय, तहां तैसा जानना॥ श्रेणी चढै तब शुद्ध आत्मासूं उपयुक्त होय धारावाही होय है॥

निजमहिमरतानां भेदविज्ञानशक्त्या भवति नियतमेषां शुद्धतत्त्वोपलंभः।
अचलितमखिलान्यद्रव्यदूरे स्थितानां भवति सति च तस्मिन्नक्षयः कर्ममोक्षः॥४॥

सं०टी०—नियतं-निश्चितं, शुद्धेत्यादि शुद्धतत्त्व परमात्मतत्त्व, तस्योपलंभ-प्राप्ति, भवति जायते, केषां? निजमहिमरतानां निज-स्वात्मा, तस्य महिमा-माहात्म्यं दर्शनज्ञानादिलक्षण, तत्र रक्तानां-आसक्तानां, अचलं-निश्चलं यथा भवति तथा, स्थितानां प्रविष्टानां, क्व? अखिलेत्यादिः-अखिलानि समस्तानि, तानि च तानि अन्यद्रव्याणि च आत्मव्यतिरिक्तधर्मादिपंचद्रव्याणि तेभ्यः दूरात्-दविष्ठे, कया? भेदेत्यादिः-भेदकारकविज्ञानस्य शक्तिः-सामर्थ्यं तया, इति भिन्नप्रक्रमे, सति-विद्यमाने, तस्मिन्-शुद्धतत्त्वोपलंभे, अक्षयः-क्षयातीतः, अनंतकालस्थायीत्यर्थः, कर्ममोक्षः कर्मणां प्रकृतिस्थित्यादिरूपतया निश्लेषणं मोक्ष भवति जायते॥ ४॥ अथ संवरं विवृणोति—

अर्थ–जे पुरुष भेदविज्ञानकी शक्तिकरि अपना स्वरूपकी महिमाविषैं लीन हैं, तिनिकै नियमतै शुद्धतत्त्वकी प्राप्ति होय है॥ बहुरि तिस शुद्धतत्त्वकी प्राप्ति होते संते जे निश्चल जैसैं होय तैसैं समस्त अन्यद्रव्यतैं दूरि तिष्ठै हैं, तिनिकै कर्मका मोक्ष कहिये अभाव होय है, सो अक्षय होय है-फेरि कर्मबंध नाहीं होय है॥

संपद्यते संवर एव साक्षाच्छुद्धात्मतत्त्वस्य किलोपलंभात्।
स भेदविज्ञानत एव तस्मात्तद्भेदविज्ञानमतीव भाव्यं॥५॥

सं० टी०—तस्मात् आत्मकर्मणोर्भेदविज्ञानात्, आस्रवभावहेतूनामध्यवसानानां मिथ्यात्वादीनामभावः, तदभावे च राग-

द्वेषमोहरूपास्रवभावस्याभावः, तदभावे च कर्माभावः, तदभावे च नोकर्माभावः, तदभावे च संसाराभवः, इति करणात्-तत्-प्रसिद्धं आत्मकर्मणोर्भेदविज्ञानं, अतीवभाव्यं-अत्यंतं भावनीय, तत् कुतः ? यतः-स आत्मोपलंभ-भेदविज्ञानत एव नान्यतः, किलेत्यागमे श्रूयते। शुद्धात्मतत्त्वस्य-अमलपरमात्मस्वरूपस्य, उपलभात् प्राप्तेः, एष-प्रसिद्ध , साक्षात्-प्रत्यक्षं संवर आगंतुककर्म-निरोधः, संपद्यते जायते. ॥ ५ ॥ अथ-भेदविज्ञानमाज्ञापयति—

अर्थ—जातैं यह संवर है सो निश्चयतैं साक्षात् शुद्धात्मतत्त्वका उपलंभ कहिये पावनेतैं होय है ॥ बहुरि शुद्धात्मतत्त्वका उपलंभ है, सो आत्मा अर कर्मका भेदविज्ञानतैं होय है-कर्मकूं अर आत्माकूं न्यारे जानैं तब आत्माकूं अनुभवै। तातैं सो भेदविज्ञान अतिशयकरि भावनेयोग्य है ॥ फेरि कहै है, जो, भेदविज्ञान कहां तांई भावना

**भावयेद्भेदविज्ञानमिदमच्छिन्नधारया।**
**तावद्यावत्पराच्च्युत्वा ज्ञानं ज्ञाने प्रतिष्ठते ॥ ६ ॥**

सं० टी०—यावत्पर्यंतं, ज्ञानं-परमात्मबोधः, ज्ञाने-स्वस्वरूपप्रतिभासके बोधे, प्रतिष्ठते-स्थितिं करोति, स्वस्वरूपे-स्वस्वरूपावस्थाने इत्यर्थ किंकृत्वा ? च्युत्वा त्यक्त्वा, कान् ? परान् अचेतनादिपरपदार्थान्, तावत्कालपर्यंतं इदं भेदविज्ञानं आत्मकर्मणोर्भेदकारकभावनाज्ञानं, अच्छिन्नधारया अनवच्छिन्नरूपेण, भावयेत् ध्यायेत्, लब्धे स्वरूपे स्वरूपप्राप्तिनिमित्तकस्य भेदज्ञानस्यानुपयोगात्, निष्पन्ने पटे तत्साधनस्य तुरीवेमाकुविंदादेरनुपयोगित्ववत् ॥ ६ ॥ अथ भेदज्ञानाज्ञानयोः सिद्धिं प्रति हेतुकत्वाहेतुकत्वे निर्णयति—

अर्थ—यह भेदविज्ञान है ताहि निरंतर धाराप्रवाहरूप जामैं विच्छेद न पडै ऐसैं तेतैं भावै, जेतै ज्ञान है सो परभावनितैं छूटिकरि अपने स्वरूपज्ञानही विषै प्रतिष्ठित होय ठहरी जाय ॥ भावार्थ—इहां ज्ञानका ज्ञानविषै ठहरना दोय प्रकार जानना ॥ एक तौ मिथ्यात्वका अभाव होय सम्यग्ज्ञान होय, फेरि मिथ्यात्व न आवै ॥ बहुरि दूजा यह जो शुद्धोपयोगरूप होय ठहरै, ज्ञान अन्यविकाररूप न परिणमै। सो दोऊ प्रकार न बनै तेतै निरंतर भेदविज्ञानकी भावना राखनी ॥ फेरि भेदविज्ञानकी महिमा कहै हैं—

**भेदविज्ञानतः सिद्धाः सिद्धा ये किल केचन।**

## अस्यैवाभावतो बद्धा बद्धा ये किल केचन ॥ ७ ॥

सं० टी०—किलेत्यागमोक्ते निश्चये ये केचन पुरुषांसहा, सिद्धाः-सिद्धिं स्वात्मोपलब्धिलक्षणा प्राप्ताः, उपलक्षणात् सिद्ध्यंति सेत्स्यंते, ते सर्वे भेदविज्ञानतः-आत्मकर्मणोर्भेदज्ञानात् नान्यतस्तपश्चरणादेः सिद्धपदं प्राप्ताः प्राप्नुवंति प्रापयिष्यंति, किलेति-निश्चितं। ये-केचन ससारिणः पुरुषाः, बद्धाः-कर्मबंधनबद्धाः, त एव अस्य भेदविज्ञानस्य, अभावत, बद्धा बंधन प्राप्ताः, नात्र विचारणा ॥ ७ ॥ अथ ज्ञाने ज्ञानव्यवस्थाकारण कलयति—

अर्थ—जे केई सिद्ध भये हैं, ते इस भेदविज्ञानतैं भये हैं। बहुरि जे कर्मतै बंधे हैं, ते तिसही भेदविज्ञानके अभावतैं बंधे हैं॥ भावार्थ—संसार है सो आत्मा अर कर्मके एकताकी माननेतैं है सो अनादितैं जेतैं भेदविज्ञान नाही है, तेतैं कर्मतैं बंधेही है। तातैं कर्मबंधका मूल भेदविज्ञानका अभावही है ॥ जे बंधे हैं, ते याहीके अभावतैं बंधे हैं। बहुरि जे सिद्ध भये हैं, ते भेदविज्ञान भयेही भये हैं तातैं प्रथम भेदविज्ञानही मोक्षका कारण है ॥ इहां ऐसा भी जानना, जो, विज्ञानाद्वैतवादी बौद्ध तथा वेदांती वस्तूकूं अद्वैत कहै हैं, ते अद्वैतका अनुभवहीतैं सिद्धि कहै हैं, तिनिका भी इस भेदविज्ञानतैं सिद्धि कहनेतैं निषेध भया। जातैं सर्वथा अद्वैत वस्तुका स्वरूप नाही, अर जे मानैं हैं, तिनिका भेदविज्ञान कहना बनै नाही। भेदविज्ञान तौ वस्तु द्वैत होय तब कहना बनै। सो जीव अजीव दोय वस्तु मानैं, अर दोयका संयोग मानैं, तब भेदविज्ञान बनै, यातैं स्याद्वादीनिकै सर्व निर्बाध सिद्धि होइ है ॥ आगै संवरका अधिकार पूर्ण भया, सो या संवरका भये ज्ञान कैसा है ऐसे ज्ञानकी महिमाका कलशरूप काव्य कहै हैं—

### भेदज्ञानोच्छलनकलनाच्छुद्धतत्त्वोपलंभाद्रागग्रामप्रलयकरणात्कर्मणां संवरेण।
### बिभ्रत्तोषं परमममलालोकमम्लानमेकं ज्ञानं ज्ञाने नियतमुदितं शाश्वतोद्योतमेतत् ॥ ८ ॥

सं० टी०—नियतं-निश्चितं, एतत् ज्ञानं, परमात्मज्ञानं, ज्ञाने-स्वरूपप्रतिभासे, उदितं-उदयं प्राप्तं, किंभूत ? तोषं-परमानंदं बिभ्रत्-धारयत्, पुनः किंभूतं ? परमं-परा-उत्कृष्टा, मा सर्ववस्तुपरिच्छेदिका ज्ञानशक्तिरूपा लक्ष्मीर्विद्यते यस्य तत्, कुत - भेदेत्यादिः-भेदज्ञानस्य उच्छलनं प्राकट्यं प्रकाशनमित्यर्थ, तस्य कलनं-अभ्यसनं तस्मात्, पुनः अमलालोकं-अमलः-निर्मलः, आलोकः-जगत्प्रकाशकप्रकाशो यस्य तत्, कुतः ? शुद्धेत्यादिः-शुद्धतत्त्वस्य परमात्मनः, उपलंभः-प्राप्तिः तस्मात्, अ-

म्लानं कश्मलताच्युतं, कुत ? रागेत्यादि· रागस्य रतेः, ग्रामः-समूहः, तस्य प्रलयकरणं विनाशकरणं तस्मात्, पुन· एकं कर्मादिव्यतिरिक्तत्वेनाद्वितीयं, केन ? कर्मणा सवरेण आगंतुककर्मनिरोधेन अत एव शाश्वतोद्योतं-नित्यप्रकाशं ॥ ८ ॥

अर्थ—यह ज्ञान है सो ज्ञानहीविषै निश्चल नियमरूप उदयकूं प्राप्त भया। कैसै अनुक्रमतै उदय भया ? प्रथम तौ भेदविज्ञानका उदय होना' ताका अभ्यास भया। वहुरि तिस भेदज्ञानके अभ्यासतै शुद्धतत्त्वका उपलंभ भया। वहुरि तिस शुद्धतत्त्वके उपलंभतै रागके समूहका प्रलय किया। वहुरि रागग्रामका प्रलय करनेतै आस्रवके रुकनेतै कर्मनिका संवर भया। वहुरि कर्मका संवर होनेकरि परम उत्कृष्ट संतोषकूं धारता संता, ज्ञान प्रगट भया॥ वहुरि कैसा है ज्ञान ? निर्मल है आलोक कहिये प्रकाश जाका, क्षयोपशमके दोषतै मलिनता थी सो अब नाही है। वहुरि अम्लान है, रागादिकतै कलुपता थी सो अब नाही है, तातै निर्मल है। वहुरि कैसा है ? एक है, क्षयोपशमकरि भेद थे, ते अब नाही हैं। वहुरि शाश्वता है उद्योत जाका, क्षयोपशमज्ञानमै क्रमतै होना था, सो अब नाही है। ऐसा रंगभूमीमै संवरका स्वांग प्रवेश भया था ताकूं ज्ञान जानि लिया, सो नृत्य करि रंगभूमीतैं निकसि गया॥

विशेष—संस्कृत टीकाकारके अनुसार इस श्लोकका अर्थ इसप्रकार है-जो (ज्ञान) भेदज्ञानके अभ्याससे परमानंदको धारण करनेवाला है शुद्धस्वरूपके उलभसे निर्मल प्रकाशका धारक-समस्तजगत्को जाननेवाला है। रागसमूहके नष्ट होजानेके कारण मलिनतारहित है और कर्मोंकी संवर अवस्था होनेसे अद्वितीय सदा प्रकाशमान है ऐसा परमात्मज्ञान उदित होता है ॥ ८ ॥

भेदविज्ञानकला प्रगटै तव शुद्धस्वभाव लहै अपनाही।
राग द्वेष विमोह सबैही गलि जाय इमै श्रठ कर्म रुकाही॥
उज्ज्वल ज्ञान प्रकाश करै वहु तोष धरै परमातममाही।
यों मुनिराज भली विधि धारत केवल पाय सुखी शिव जाहीं॥ १ ॥

इति श्रीसमयसारपद्यस्याध्यात्मतरंगिण्यपरनामधेयस्य व्याख्यायां पंचमोऽङ्कः॥ ५ ॥

ऐसै परमाध्यात्मतरंगिणीकी वचनिकाविषै पांचमा संवर अधिकार पूर्ण भया॥ ५ ॥

# अथ निर्जराधिकारः ॥ ६ ॥

संवरनिकरविचारोऽमृतचंद्रो भानुभुवनव्व: (?)।
श्रीकुंदकुंदशाली शुभचंद्रकरः प्रशस्तेद्धः ॥

दोहा— रागादिककूं मेटि कर, नवे बंध हति संत ।
पूर्व उदयमें सम रहे, नमूं निर्जरावंत ॥

इहां निर्जरा प्रवेश करै है ॥ भावार्थ–जैसैं नृत्यके अखाडेमैं नृत्य करनेवाला स्वांग बनाय प्रवेश करै है, तैसै इहा तत्त्वनिका नृत्य है । तहां रंगभूमीमै निर्जराका स्वांगका प्रवेश है, तहां प्रथमही सर्व स्वांग देखिकरि यथार्थ जाननेवाला सम्यग्ज्ञान है ताकूं टीकाकार मंगलरूप जानि प्रगट करै हैं–

अथ निर्जरानिरूपणमुज्जृंभते—

**रागाद्यास्रवरोधतो निजधुरां धृत्वा परः संवरः कर्मागामि समस्तमेव भरतो दूरान्निरुंधन् स्थितः ।**
**प्राबद्धं तु तदेव दग्धुमधुना व्याजृंभते निर्जरा ज्ञानज्योतिरपावृतं न हि यतो रागादिभिर्मूर्छति ॥१॥**

सं० टी०—संवरः-संवरनामतत्त्वं, स्थितः व्यवस्थितः, किं कृत्वा ? धृत्वा-उद्धृत्य, निजधुरा रत्नयोन्यधुर्यं, किंभूत ? परः-उत्कृष्टः, कर्मागमनिरोधकत्वात्, किंकुर्वन् ? दूरात् आरात्, निरुंधन्, भरतः-अतिशयेन, किं ? समस्तमेव-निखिलमेव, आगामि-आगंतुकं, कर्म ज्ञानावरणादिप्रकृतिं, कुतः ? रागेत्यादिः-रागाद्याः-रागद्वेषमोहाः ते च ते आस्रवाः, तु पुनर्भिन्नप्रक्रमे, प्रत्ययाः, तेषां रोधः-निरोधः, तस्मात् । अधुना संवरानंतरं निर्जरा-निर्जीर्यते पूर्वनिबद्धं यया सा भावनिर्जरा पूर्वनिबद्धकर्मणां निर्जरणं निर्जरा इति द्रव्यनिर्जरा सूचिता, विजृंभते-विलसति, किंकर्तुं ? दग्धुं भस्मीकर्तुं विनाशयितुमित्यर्थः, किं ? प्राग्बद्धं-पूर्वमास्रवाद्यैर्निबद्धं, तदेव-द्रव्यभावकर्मैव सम्यग्दृष्ट्याद्येकादशनिर्जरया कर्मणो निर्जीर्यमाणत्वात् । तथा चोक्तं गोम्मटसारे—

सम्मत्तुप्पण्णीये सावयविरदे अणंतकम्मंसे । दंसणमोहक्खवगे कसाय उवसामगे य उवसंते ॥
खवगे य खीणमोहे जिणेसु दव्वा असंखगुणिदक्कमा । तव्विवरीया काला संखेज्ज गुणक्कमा होंति ॥२९॥ इति (जीवकांडे)

यतः निर्जरादिभिः कर्मविनाशकरणात् हीति स्फुटं न मूर्छति-न मोहं प्राप्नोति, कैः ? रागादिभिः-रागद्वेषमोहैः, किं ? ज्ञानज्योति -बोधतेजः, किंभूतं ? अपावृतं-निर्जरासंवरैर्निरावरणं ॥ १ ॥ अथ ज्ञानसामर्थ्यं समुत्थापयति—

अर्थ—प्रथम तौ उत्कृष्ट संवर है, सो रागादिक जे आस्रव तिनिकै रोकनेतैं, अपनी धुरा जो सामर्थ्यकी हद, ताहि धारिकरि आगामी समस्तही कर्म, ताकूं मूलतै दूरीही रोकता संता तिष्ठ्या । अब इस संवर भये पहलै बंधरूप भया था जो कर्म, ताहि दग्ध करनेकूं निर्जरारूप अग्नि फैलै है, सो इस निर्जराके प्रगट होनेतै, ज्ञानज्योति है सो आवरण रहित भया फेरि रागादिभावनिकरि मूर्छित नाही होय है, सदा निरावरण रहै ॥ भावार्थ—संवर भये पीछे नवीन कर्म बंधे नाही, अर पूर्वे बंधे थे, ते निर्जरे, तब ज्ञानका आवरण दूरि होय, तब ज्ञानका आवरण कैसा है ? सो फेरि रागादिरूप न परिणमै, सदा प्रकाशरूप रहै ॥

तज्ज्ञानस्यैव सामर्थ्यं विरागस्यैव वा किल ।
यत्कोऽपि कर्मभिः कर्म भुंजानोऽपि न बध्यते ॥ २ ॥

सं० टी०—किलेत्यागमोक्तौ, यत् कोऽपि-ज्ञानी, न बध्यते-बंधनं न प्राप्नोति, कैः ? कर्मभिः, किंभूतोऽपि ? भुंजानोऽपि वेदयमानोऽपि, किं ? कर्म पूर्वोपात्तं कर्म, सुख दु खरूपेण उदीर्णं वेदयन्नपि तत्-सामर्थ्य-समर्थता कस्य ? ज्ञानस्यैव, वा-अथवा-विरागस्यैव । यथा विषं भुंजानोऽपि विषवेद्यो न याति मरणं तथा कर्मोदीर्यमानमपि भुंजानो न बध्यते ज्ञानी ॥२॥ अथ ज्ञानिनो विषयसेवकत्वेप्यसेवकत्व सिंचयति—

अर्थ—जो कर्मकूं भोगवता संताभी कर्मकरि नाही बधे है सो यह कोई आश्चर्यरूप सामर्थ्य ज्ञानकाही है, अथवा विरागकाही है । अज्ञानीकूं तौ आश्चर्यका उपजावनहारा है, ज्ञानी यथार्थ जानै है ॥

नाश्नुते विषयसेवनेऽपि यत्स्वं फलं विषयसेवनस्य ना ।
ज्ञानवैभवविरागताबलात्सेवकोऽपि तदसावसेवकः ॥ ३ ॥

सं० टी०—तत्-तस्माद्धेतोः, असौ-ज्ञानी, सेवकोऽपि-विषयं सेवयन्नपि असेवकः-विषयसेवको न भवेत् कश्चित् प्राकारेण व्याप्रियमाणोऽपि तत्स्वामित्वाभावादप्राकरणिकवत्, यत् यस्माद्धेतोः, नाश्नुते न भुंजते, किं स्व-स्वकीयं फलं-कर्मबंधरूपं, कः ? ना-आत्मा कस्य ? विषयसेवनस्य-सुखदुःखाद्यनुभवस्य, क सति ? विषयसेवनेऽपि, कुतः ? ज्ञानेत्यादिः-ज्ञानस्य वैभवं-सामर्थ्यं तेन उपलक्षितं विरागताया बलं शक्तिस्तस्मात् ॥ ३ ॥ अथ सम्यग्दृष्टेः शक्तिः संयुज्यते—

अर्थ—यह पुरुष है सो विषयनिकूं सेवते संतेभी जो विषयसेवनेका निजफल है, ताको नाही पावै है। सो ज्ञानके विभवका अर विरागताका वलतै यह विषयनिका सेवनहारा है, तौऊ सेवनहारा नाही है ॥ भावार्थ—ज्ञानका अर विरागताका कोई अचिंत्य सामर्थ्य ऐसा ही है, जो इंद्रियनिकरि विषयनिकूं सेवै है, तौऊ ताकूं सेवनहारा न कहिये। जातै विषयसेवनका सामान्य निजफल संसार है। सो ज्ञानी वैरागीके मिथ्यात्वके अभावतै संसारका भ्रमणरूप फल नाही होय है। आगै इसही अर्थकूं प्रगट दृष्टांतकरि दिखावै हैं—

सम्यग्दृष्टेर्भवति नियतं ज्ञानवैराग्यशक्तिः स्वं वस्तुत्वं कलयितुमयं स्वान्यरूपाप्तिमुक्त्या।
यस्माज्ज्ञात्वा व्यतिकरमिदं तत्त्वतः स्वं परं च स्वस्मिन्नास्ते विरमति परात्सर्वतो रागयोगात् ॥४॥

सं० टी०—नियतं-निश्चित, ज्ञानवैराग्यशक्तिः-ज्ञानवैराग्ययो॰ सामर्थ्यं, भवति अस्ति, कस्य ? सम्यग्दृष्टेः-स्वतत्त्वश्रद्धायदृष्टि॰, किंकर्तुं स्वं-आत्मानं, वस्तुत्वं-वस्तुस्वरूपं, कलयितुं-अनुभवितुं ध्यातुमित्यर्थः, तत्कुतः ? यस्माद्धेतोः, अयं सम्यग्दृष्टि', स्वस्मिन्-आत्मनि, आस्ते-अवतिष्ठते-विरमते च-विरक्ति भजति, कुत॰ ? सर्वतः—समस्तात्, परात् आत्मनः परस्वरूपात्, रागयोगात्-रागद्वेषमोहसंयोगात् कया ? स्वेत्यादि॰-स्वः-आत्मा, अन्यः-परद्रव्यादि॰, तयो॰ रूपे-स्वरूपे तयोर्यथाक्रमं, आप्तिः-प्राप्ति॰, मुक्तिः मोचनं स्वरूपप्राप्तिः-परस्वरूपमुक्तिरित्यर्थः, तया, किं कृत्वा ? ज्ञात्वा-अवबुध्य, तत्त्वत॰-परमार्थत, किं ? इदं स्वं-आत्मीयं स्वात्मलक्षणं, च-पुनः परं परद्रव्यं, व्यतिकर-अन्योन्यस्य भिन्नं ॥४॥ अथ रागिणः सम्यक्त्वराहित्यमुच्यते—

अर्थ—सम्यग्दृष्टिके नियमतै ज्ञान अर वैराग्यकी शक्ति होय है जातै यह सम्यग्दृष्टि अपना वस्तुपणा यथार्थ स्वरूपताका अभ्यास करनेकूं अपना स्वरूपका ग्रहण अर परका त्यागकी विधिकरि यह तौ अपना आत्मस्वरूप है अर यह परद्रव्य है ऐसे दोऊका भेद परमार्थ करि जानि अर आप विषै तो तिष्ठै है अर परद्रव्यतै सर्वप्रकार रागके योगतै विरक्त होय है सो यह रीति ज्ञान वैराग्यकी शक्ति विना होय नाहीं ॥

सम्यग्दृष्टिः स्वयमयमहं जातुबंधो न मे स्यादित्युत्तानोत्पुलकवदना रागिणोऽप्याचरंतु।
आलंबतां समितिपरतां ते यतोऽद्यापि पापा आत्मानात्मावगमविरहात् संति सम्यक्त्वरिक्ताः।

सं० टी०—रागिणोऽपि पुरुषाः, न केवलं तत्त्वविदः, इत्यपिशब्दार्थ॰, आचरतु पंचमहाव्रतशास्त्राध्ययनादौ प्रवर्ततां,

पुन समितिपरतां समितयः-ईर्याभाषेषणादयः समितिस्वभावाः, तत्र परतां तत्परतां-उत्कृष्टतां वा आलंबंतां आलंबनं कुर्वंतां, किंभूतास्ते इति-उक्तप्रकारेण, उत्तानोत्पुलकवदना-उत्तानं ऊर्ध्वावलोकित्वं महाहंकारत्वात्, उत्-ऊर्ध्वाः, पुलका रोमांचाः, यस्य तत्, उत्तानं-उत्पुलकं, वदनं वक्त्रं येषां ते इति, किं ? स्वयं-स्वत एव-अयं-प्रत्यक्षोहं सम्यग्दृष्टिः-तत्त्वदर्शी, मे-मम, जातु कदाचित्, बंध कर्मणा बंधः, न स्यात्-न भवेत् इत्यहंकाररूपं वाक्यं, इति ये दधति ते अद्यापि-इदानीमपि न तु पूर्वमित्यपिशब्दार्थ, सम्यक्त्वरिक्ता -तत्त्वश्रद्धानमुक्ताः संति वर्तंते, कुतः ? आत्मेत्यादि आत्मा च अनात्मा च आत्मानात्मानौ-स्वपरद्रव्ये तयोः अवगम-परिज्ञानं, तस्य विरहः-अभाव तस्मात्, सम्यक्त्वरिक्तत्वं कुत ? यतः कारणात् ते पापाः पापकर्मयुक्ता अहंकाराद्यशुभकर्ममयत्वात् ॥ ५ ॥ अथ रागिणो भ्रांतिं वीभास्यते—

अर्थ—जे पर द्रव्यके विषैं रागद्वेषमोहभावकरि तौ संयुक्त हैं अर आपकूं ऐसैं मानै हैं, जो, मैं सम्यग्दृष्टि हौं, मेरे कदाचित् कर्मका बंध नाही होय है, शास्त्रमें सम्यग्दृष्टिकै बंध नाही कह्या है, ऐसै मानिकरि उत्तान कहिये गर्वसहित ऊंचा किया है अर हर्षसहित उत्पुलक कहिये रोमांचरूप भया है मुख जिनिका ऐसे हैं, ते महाव्रतादि आचरण करो तथा समिति कहिये वचन विहार आहारकी क्रियाविषै यत्नतैं प्रवर्तना, तिसकी परता कहिये उत्कृष्टता, ताकूं भी आलंबन करौ, ते ऐसे प्रवर्तते भी पापी मिथ्यादृष्टि ही हैं। जातैं आत्माका अनात्माका ज्ञानतैं रहित हैं, तातैं सम्यक्त्वतैं रीते हैं, तिनिकै सम्यक्त्व नाहीं है। भावार्थ—जो आपकूं सम्यग्दृष्टि मानै अर परद्रव्यतै रागी होय, तौ, ताकै सम्यक्त्व काहेका ? व्रतसमिति पाले तौऊ आपापरका ज्ञानविना पापीही है। अर आपकै बंध न होना मानि स्वच्छंद प्रवर्त्तै, तौ काहेका सम्यग्दृष्टि ? जातैं चारित्रमोहका रागतैं बंध तौ यथाख्यातचारित्र जेतै न होय तेतै होय ही है। सो जेतै राग रहै तेतै सम्यग्दृष्टि अपनी निंदा गर्हा करता ही रहै है, ज्ञान होनेमात्रतैं छूटना नाही, ज्ञान भये पीछे तिसहीमें लीनरूप शुद्धोपयोगरूप चारित्रतैं बंध न कहै है। तातैं राग छूटै बंध न होना मानि स्वच्छंद होना तो मिथ्यादृष्टिही है॥ इहां कोई पूछै व्रतसमिति तौ शुभकार्य हैं, तिनिकूं पालतैं पापी क्यों कहैं ? ताका समाधान-जो, पाप सिद्धांतमें मिथ्यात्वहीकूं कह्या है, जहां तांई मिथ्यात्व रहै, तहां ताई शुभ तथा अशुभ सर्वही क्रियाकूं अध्यात्मविषै परमार्थकरि पापही कहिये, अर व्यवहारनयकी प्रधानतामै व्यवहारी जीवनिकूं अशुभ छुडाय शुभमें लगावनेकूं कथंचित् पुण्य भी कहिये है, स्याद्वादमतविषै विरोधनाही॥ बहुरि कोई पूछै परद्रव्यसूं राग रहै जेतै मिथ्यादृष्टि कहै, सो या मै समझो नाही, अविरत सम्यग्दृष्टि आदिकै चारित्र मोहका उदयतै रागादिभाव होय हैं, ताकै सम्यत्व कैसै है ? ताका समाधान-जो इहां मिथ्यात्वसहित अनं-

तानुबंधीका राग प्रधानकरि कह्या है ॥ जातै आपापरका ज्ञान श्रद्धानविना परद्रव्य तथा तिसके निमित्ततै भये भाव, तिनिविषै आत्मबुद्धि होय तथा प्रीति अप्रीति होय तब जानिये याकै भेदज्ञान भया नाही । जो, मुनिपद लेकरि व्रत-समितिभी पालै है, तहा परजीवनिकी रक्षा तथा शरीरसंबंधी यत्नतै प्रवर्तना अपने शुभभाव होना इत्यादि परद्रव्य-संबंधी भावनिकरि अपने मोक्ष होना मानै, अर परजीवनिका घात होना अयत्नाचार प्रवर्तना अपना अशुभभाव होना इत्यादि परद्रव्यनिकी क्रियाहीतै अपने बंध मानै तेतै जानिये-याकै आपापरका ज्ञान नाहीं भया। बंधमोक्ष तौ अपना ही भावनितै था परद्रव्य तो निमित्तमात्र था, यामे विपर्यय मान्या। तातै ऐसै परद्रव्यहीतै भला बुरा मानि रागद्वेष करै है, जेतै सम्यग्दृष्टि नाही है, अर जेतै चारित्रमोहसंबंधी रागादिक रहै हैं। तिनिकू तथा तिनिका प्रेर्या परद्रव्य-संबंधी शुभाशुभक्रियामै प्रवर्तै है तिस प्रवृत्तिकूं ऐसै मानै-जो, यह कर्मका जोर है, यातै निवृत्त भये मेरा भला है, तिनिकू रोगवत् जानै है, पीडा न सही जाय तब तिनिका इलाज करनेरूप प्रवर्तै है। तौऊ तिनितै याकै राग न कहिये रोग मानै तिनितै काहेका राग तिसका मेटनेहीका उपाय करै। सो मेटना भी अपनेही ज्ञानपरिणामरूप परिणमनेतै मानै। ऐसै परमार्थ अध्यात्मदृष्टिकारि इहा व्याख्यान जानना ॥ मिथ्यात्वविना चारित्रमोहसंबंधीउदयका परिणामकू इहां राग न कह्या है। जातै सम्यग्दृष्टिकै ज्ञानवैराग्यशक्ति अवश्य होना कह्या है ॥ तहा मिथ्यात्वसहित ही रागकू राग कहै हैं सो सम्यग्दृष्टिकै हैं नाहीं, अर मिथ्यात्वसहित राग होय सो सम्यग्दृष्टि नाही, ऐसा विशेषकं सम्यग्दृष्टिही जानै है ॥ मिथ्यादृष्टिका अध्यात्मशास्त्रमें प्रथम तौ प्रवेश नाही, अर जो प्रवेश करै, तौ विपर्यय समझै है, व्यवहारकं सर्वथा छोडि भ्रष्ट होय है, अथवा निश्चयकूं नीकै नाही जानि व्यवहारहीते मोक्ष मानै है, परमार्थतत्त्वविषै मूढ है। तातै यथार्थ स्याद्वादन्यायकरि सत्यार्थ समझै सम्यक्त्वकी प्राप्ति होय है।

आसंसारात्प्रतिपदममी रागिणो नित्यमत्ताः सुप्ता यस्मिन्नपदमपदं तद्विबुध्यध्वमंधाः ।
एतैतेतः पदमिदमिदं यत्र चैतन्यधातुः शुद्धः शुद्धः स्वरसभरतः स्थायिभावत्वमेति ॥६॥

स० टी०—भो अंधा· ! हे रागिण ! ज्ञानदृष्टिपराङ्मुखत्वात् विबुध्यध्वं-यूयं जानीध्वं, अमी रागिण -परद्रव्येषु रागो रतिर्विद्यते येषा ते यस्मिन्-चिद्रूपे परद्रव्ये वा सुप्ताः-निद्रायमाणाः, तत्स्वरूपानभिज्ञत्वान्निद्रात्वं स्थिता वा तत् अपदं चिद्रूपे शयनमयुक्तं परद्रव्ये स्थिति स्थानं किंभूतं ? अपदं-न विद्यते पद-रक्षण-स्थानं लक्षण वा यत·-यत्र यस्य वा तदपद, किं

भूतास्ते ? आससारात् पंचप्रकारसंसारमभिव्याप्य, प्रतिपदं,-पदं पद प्रतीति प्रतिपद, एकेंद्रियद्वींद्रियादिस्थाने परद्रव्यलक्षणे पदे वा नित्यमत्ता:-नित्य दत्ता: हर्षं गता वा स्वस्वरूपानभिज्ञत्वात्, इत:-परस्थानात् एत एत पुन. पुनरागच्छत यूयं, इदं-शुद्धचिद्रूपलक्षणं इदमेव नान्यत् इति निर्धारणार्थं वीप्सा, पदं-स्थान ज्ञानिनां स्थितियोग्यत्वात्, अथवा इदमिदं एकपदं, अस्य चिद्रूपस्याइदं इदमिदं पदं, इत-आगच्छत,यत्र पदे चैतन्यधातु: चेतनालक्षणो धातु: स्थायिभावत्वं-स्थैर्यं, पति-प्राप्नोति, कुत. ? स्वरसभरत: स्वानुभवातिशयात्, किंभूत: ? शुद्ध:-निर्मल:, पुन. किभूत: ? शुद्ध:-परद्रव्यादतीवनिर्मल:, प्रथमशुद्धपदेन इतरद्रव्येभ्य: शुद्धत्वमावेदित, द्वितीयशुद्धपदेन स्वसंसारिद्रव्याच्छुद्धत्वं चावेदितं ॥ ६ ॥ अथ तत्पदास्वादन स्वदते—

अर्थ—ससारी भव्यप्राणीक श्रीगुरु संबोधै हैं-जो हे अंधे प्राणी हौ, ए रागी पुरुष हैं, ते अनादिसंसारतै लगाय जिस पदविषैं सूतै हैं-निद्रामै मग्न हैं, तिस पदकूं तुम अपद जानो, यह तुमारा ठिकाना नाही । इहां दोय वार-वार कहनेतै अतिकरुणाभाव सूचै है ॥ फेरि कहै हैं-जो तुमारा ठिकाना यह है यह है । जहा चैतन्यधातु शुद्ध है शुद्ध है । अपने स्वाभाविक रसके समूहतै स्थायीभावपणाकूं प्राप्त है । इहां दोय शुद्धपद हैं, सो द्रव्य अर भाव दोऊकी शुद्धताके अर्थि हैं सो सर्व अन्यद्रव्यानितै न्यारा, सो तौ द्रव्यशुद्धता है । अर परनिमित्ततै भये अपने भाव तिनितै रहित भाव शुद्ध कहिये सो इत: कहिये इस तरफ आवो-इहां निवास करौ । भावार्थ—प्राणी अनादिसंसारतै लगाय रागादिककू भला जाणि, तिनिहीकूं अपना स्वभाव मानि, तिनिहीविषै निश्चित तिष्ठै हैं-सोवै हैं । तिनिकूं श्रीगुरु दयालु होय सबोधै हैं-जगावै हैं-सावधान करै हैं जो, हे अंधे प्राणी हौ, तुम जिम पदविषैं सोवौ हौ, सो तुमारा पद नाही है, तुमारा पद तौ चैतन्यस्वरूपमय है, तिसकू प्राप्त होऊ, ऐसै सावधान करै हैं जैसै कोई महत पुरुष मद पीयकरि मलिन जायगा सोता होय ताकू कोई.ी आय जगावै कहै हैं-तेरी जायगा तो सुवर्णमय धातुकी अतिदृढ़ शुद्ध सुवर्णतै रची अर बाह्यक जोडाकरि रहित शुद्ध करी ऐसी है । सो हम बतावै हैं, तहां आव, तहां शयनादि करि आनंदरूप होऊ । तैसै इहां भी श्रीगुरु उपदेश करि सावधान किया है, जा बाह्य तौ अन्यद्रव्यनिका मिलाप नाही, अतरंग विकार नाहीं ऐसा शुद्ध चैतन्यरूप अपना भावका आश्रय करौ । दोय वार कहनेकरि अतिकरुणा अनुराग सूचै है ॥

एकमेव हि तत्स्वाद्यं विपदामपदं पदं ।

अपदान्येव भासंते पदान्यन्यानि यत्पुरः ॥ ७ ॥

सं० टी०—हीति व्यक्तं, एकमेव तत् प्रसिद्धं, पदं चैतन्यस्थानं, पद्यते-गम्यते-ज्ञायतेऽनेनेति पदं-ज्ञानं वा स्वाद्यं-आस्वाद्यं-ध्यानविषयीकर्तव्यमिति भाव., विपदां-संसाराशर्मणां-अपदं-अस्थानं, दुःखरहितत्वात् यत्पुरः-चैतन्यधातुलक्षणस्थानाग्रे, अन्यानि-पराणि, अनात्मस्वभावानि पदानि व्रतादीनि, अपदान्येव-अस्थानानि-अज्ञानस्वरूपाणि निश्चयेन भासंते चकासति ॥ ७ ॥ अथात्मज्ञानयोरेकत्वं नेनीयते—

अर्थ—सोही एक पद आस्वादने योग्य है। कैसा है? विपद जो आपदा, तिनिका पद नाही है, जिस पदमें किछूभी आपदा प्रवेश नाही करै है। जाकै आगै अन्य सर्वही पद हैं ते अपद प्रतिभासै हैं। भावार्थ—एक ज्ञानही आत्माका पद है, यामै किछूभी आपदा नाही, याकै आगै अन्य सर्वही पद आपदास्वरूप आकुलतामय अपद भासै हैं॥ फेरि कहै हैं, जो आत्मा ज्ञानका अनुभव करै है, तब ऐसै करै है—

**एकज्ञायकभावनिर्भरमहास्वादं समासादयन् स्वादं द्वंद्वमयं विधातुमसहः स्वाऽवस्तुवृत्तिं विदन्।**
**आत्मात्मानुभवानुभावविवशो भ्रश्यद्विशेषोदयं सामान्यं कलयन् किलैप सकलं ज्ञानं नयत्येकतां॥**

स० टी०—किल इत्यागमोक्तौ, एप आत्मेत्यादि -आत्मनश्चिद्रूपस्य आत्मना स्वरूपेण सहानुभवः-अनुभवनं, तस्य अनुभावः-प्रभावः, तेन-उपलक्षितो विशिष्टो वशः ज्ञातृता, 'वशा स्त्री करिणी च स्याद् दग्ज्ञाने ज्ञातरि त्रिषु' इत्यनेकार्थः, सकलं ज्ञानं-आभिनिबोधिकश्रुतावधिमन.पर्ययकेवलं ज्ञानं एकतां-एकत्व, नयति प्राप्नोति. ज्ञानमात्मा चैक एव पदार्थ इत्येकतां प्राप्नोति, किंभूतः? समासादयन्-प्राप्नुवन्, कं? एकेत्यादिः एकः-अद्वितीयः, ज्ञायकभावः-ज्ञातृस्वभाव., तस्य निर्भरं अतिशयः, स एव महास्वादः, तं। पुनः किंभूतः? असहः-अक्षमः, किंकर्तुं द्वंद्वमयं-आत्मक्रोधयोर्युग्मनिर्वृत्तं स्वादं विधातुं-आस्वादयितुं, किं कुर्वन्? स्वावस्तुवृत्ति-स्वे आत्मनि, अवस्तुनः क्रोधादेः-वृत्ति वर्तनां, विदन्-जानन् स्वां वस्तुवृत्तिमिति च क्वचित्पाठः-स्वकीयां वस्तुवृत्ति यथाख्यातचारित्रवृत्ति जानन्, पुनः किंकुर्वन्? सामान्यं-पूर्वोत्तरविवर्तवर्त्येकत्वलक्षणं ज्ञानत्वरूपमूर्ध्वतासामान्यं, कलयन् कलना कुर्वन्, किंभूतं तत्? भ्रश्यद्विशेपोदयं भ्रश्यन्-गलन् विशेषाणां मतिश्रुतावधिमन पर्ययकेवलरूपाणां, उदयः-प्राकट्यं यत्र तत्, सामान्ये विवक्षिते विशेषाणां विवक्षाभावः ॥८॥ अथ संवेदनव्यक्तिमवनीस्वद्यते—

अर्थ—यह आत्मा है सो ज्ञानके विशेषनिका उदयकू गौण करता संता सामान्यज्ञानमात्रकूं अभ्यास करता संता

समस्तज्ञानकू एक भावकू प्राप्त करै हैं। कैसा भया संता ? सो कहै हैं, एक ज्ञायकमात्र भावकरि भरया जो ज्ञानका महास्वाद ताकू लेता संता है। वहुरि कैसा है ? द्वंद्वमय जो वर्णादिक रागादिक तथा क्षायोपशमरूपज्ञानके भेदरूप स्वाद, ताही करनेकूं लेनेकूं असमर्थ है ज्ञानहीमें एकाग्र होय तब दूजा स्वाद नाही आवै। वहुरि कैसा है ? अपनी जो वस्तूकी प्रवृत्ति ताही जानता है, आस्वादै है। जातै कैसा है ? आत्माका जो अनुभव, आस्वाद, ताके प्रभावकरि विवश है, तिसही स्वादके आधीन है-तहांतै चिगनेकूं असमर्थ है। अद्वितीय स्वाद लेता बाहरी काहेकू आवै ? भावार्थ-इस एक स्वरूपज्ञानके रसीले स्वादके आगैं अन्यरस फीके हैं। अर भेदभाव सब मिटि जाय हैं। ज्ञानके विशेष ज्ञेयके निमित्ततै हैं सो जब ज्ञानसामान्यका स्वाद ले तब सर्वज्ञानके भेद भी गौण होय जाय हैं। एकज्ञानही ज्ञेयरूप होय है॥ इहां कोई पूछै, छद्मस्थकै पूर्णरूप केवलज्ञानका स्वाद कैसै आवै ? ताका उत्तर तौ पूर्वै कथन शुद्धनयका किया तहां ही भया। जो शुद्धनय आत्माका शुद्ध पूर्णरूप जनावै है, सो इस नयके द्वारे पूर्णरूप केवलज्ञानका परोक्ष स्वाद आवै है ऐसैं जानना॥

विशेष-सस्कृत टीकाकारने 'स्वा वस्तुवृत्ति' का अर्थ 'अपनी निज चारित्रवृत्तिको' किया है और स्वावस्तुवृत्ति' का 'अपनेमें परपदार्थ क्रोध आदिकी विद्यमानताको' यह अर्थ किया है।

अच्छाच्छा स्वयमुच्छलंति यदिमाः संवेदनव्यक्तयो-
निष्पीताखिलभावमंडलरसप्राग्भारमत्ता इव।
यस्याभिन्नरसः स एष भगवानेकोऽप्यनेकीभवन्
वल्गत्युत्कलिकाभिरद्भुतनिधिश्चैतन्यरत्नाकरः॥ ९॥

सं० टी०—वलगति-उल्लसति, क. ? स एष., चैतन्यरत्नाकरः-चैतन्यमेव रत्नं-मणि. तस्य आकर.- स्थानं आत्मा पक्षे समुद्र., काभि ? उत्कलिकाभिः-ऊर्ध्वांशैः ज्ञानलक्षणै, पानीयलक्षणैवी संवेदनशक्तिभि, अन्यत्र ऊर्मिभिरित्यर्थ, किंभूतः ? अद्भुतनिधिः-अद्भुता, आश्चर्यदा, निधयः ज्ञानादिरूपा वा यत्र स., पुनः अभिन्नरसः-अभिन्न भेत्तुमशक्य., रसो यत्रोभयत्र स भगवान् भगं ज्ञानं पक्षे लक्ष्मीर्विद्यते यस्य स भगवान् 'भगं श्रीज्ञानमाहात्म्यवीर्यप्रयत्नकीर्तिषु' इत्यनेकार्थः, एकोऽपि-आत्मत्वसामन्येन समुद्रत्वेन

चाद्वितीयोऽपि, अनेकीभवन्-मतिश्रुतादिज्ञानेन मतिज्ञानी श्रुतज्ञानी पक्षे पूर्वापरादिभागेन पूर्वसमुद्रः पश्चिमसमुद्र इत्यादिरूपेणानेकतां भजन्, कुतः? यत् यस्मात्कारणात् यस्य-आत्मनः संबंधिन्यः इमाः-संवेदनव्यक्तयः, ज्ञानविशेषाः-मतिज्ञानादयः, स्वयं-स्वतः, उच्छलंति-उत्कर्षं गच्छंति, अन्या अपि जलव्यक्तयः उच्छलंति, किंभूताः ? अच्छाच्छाः-निर्मलपदार्थनैर्मल्यान्निर्मलाः, उत्प्रेक्षां दर्शयति-अत उत्प्रेक्षते निष्पीतेत्यादि-निष्पीतं-क्रोडीकृतं ज्ञायकस्वभावेन अखिलभावानां-समस्तज्ञानज्ञेयपदार्थानां मंडलं-समूहः, स एव रसः-अनुभवस्वभावः, पानीयं वा स चासौ रसश्चेति वा मदिरारूपो रसः मदहेतुत्वात् तस्य प्राग्भारः-पूर्वातिशयः, तेन मत्ताः-मदं नीताः, इव-यथा केचित् मैरेयमत्ता उच्छलंति तथा एता अपि ॥ ९ ॥ अथ ज्ञानान्येषां कर्मणां क्लेशत्वमाकर्षति

अर्थ-जिस आत्माकी जो ए संवेदनकी व्यक्ति कहिये अनुभवमें आवते ज्ञानके भेद हैं, ते निर्मलतै निर्मल आपैआप उछलै हैं-प्रगट अनुभवमें आवै हैं ॥ कैसे हैं ते ? निष्पीत कहिये पीया जो समस्तपदार्थनिका समूहरूप रस, ताका प्राग्भार कहिये बहुतभार, ताकरि मानूं मातीही हैं। सो यह भगवान् चैतन्यरूप रत्नाकर समुद्र, सो उठती जे लहरी तिनिकरि आप अभिन्न है रस जाका ऐसा एक है तौऊ अनेकरूप होता दोलायमान प्रवर्तै है । कैसा है ? अद्भुत है निधि जाका ॥ भावार्थ-जैसा समुद्र है सो बहुतरत्ननिकरि भरया होय है, सो एक जलकरि भरया है, तौऊ तामै निर्मल छोटी बडी अनेक लहरी ऊठै हैं, ते सर्व एकजलरूपही हैं। तैसा यह आत्मा ज्ञानसमुद्र है सो एकही है, यामै अनेक गुण हैं अर कर्मके निमित्ततै ज्ञानके अनेक भेद आपैआप व्यक्तिरूप होय प्रगट होय हैं, ते व्यक्ति एकज्ञानरूपही जाननी-खंडखंडरूप नाही अनुभव करनी ॥ अब और विशेषकरि कहै हैं--

**क्लिश्यंतां स्वयमेव दुष्करतरैर्मोक्षोन्मुखैः कर्मभिः क्लिश्यंतां च परं महाव्रततपोभारेण भग्नाश्चिरं ।**
**साक्षान्मोक्ष इदं निरामयपदं संवेद्यमानं स्वयं ज्ञानं ज्ञानगुणं विना कथमपि प्राप्तुं क्षमंते नहि ॥**

सं० टी०—केचित् स्वयमेव गुरूपदेशादिना विना क्लिश्यंतां क्लेशं कुर्वंतां, कैः ? दुष्करतरैः-दु साध्यैः, कर्मभिः-शीतातापनवर्षायोगप्रतिक्रमणादिक्रियाभि , किंभूतैः ? मोक्षोन्मुखैः-कर्ममोचनं प्रति सन्मुखैः, निर्जराहेतुत्वात्, च पुनः, परे-पुरुषाः, चिरं दीर्घकालं, क्लिश्यंतां-कायादिक्लेशं कुर्वंतां, किंभूताः संतः ? भग्नाः संतः, केन ? महेत्यादिः-महाव्रतानि-अहिंसादीनि, तपांसि-अनशनादीनि, तेषां भारः, तेन, कर्मणा महाव्रतादिभिः निर्जरासद्भावेऽपि ततो बहुतरकर्मास्रवः ज्ञानाभावात्, हीति यस्मात् कथमपि-केनापि प्रकारेण ज्ञानगुणं ज्ञानमाहात्म्यं विना, प्राप्तुं-मोक्षमवाप्तुं, न क्षमंते-न समर्था भवंति । ततः

साक्षात्-प्रत्यक्षं, इदं ज्ञानं आत्मपरिज्ञानं मोक्षः तदन्यतमस्य तत्रानुपलभ्यमानत्वात् किंभूतं ? निरामयपदं-निर्गतः आमयः-रोग , उपलक्षणात् क्षुत्तृष्णाजन्मजरामरणाधिदुःशर्मास्वास्थ्योद्वेगादिर्गृह्यते यस्मात्तत्पदं स्थानं, स्वयं स्वेन आत्मना संवेद्यमानं-स्वसंवेदनप्रत्यक्षेण ज्ञायमानं ॥ १० ॥ अथ मुक्तेर्दुष्प्राप्यत्वं प्रथयति—

अर्थ—केई तो कठिन दुःखकरि करे जांय ऐसे मोक्षतैं पराङ्मुख कर्म तिनिकरि स्वयमेव जिन आज्ञाविना क्लेश करो, अर केई पर कहिये मोक्षके सन्मुख कथंचित् जिनाज्ञामै कहे ऐसे महाव्रत तथा तपके भारकरि बहुतकालपर्यंत भग्न भये पीडित भये कर्मनिकरि क्लेश करो, तिनि कर्मनितै तौ मोक्ष होय नाही । जातै यह ज्ञान है, सो साक्षात् मोक्ष-स्वरूप है अर निरामय पद है-जामै किछू रागादिकका क्लेश नाही है अर आपहीकरि आप वेदनेयोग्य है सो ऐसा ज्ञान तौ ज्ञानगुणविना कोईही प्रकारके कष्टकरि पावनेकू समर्थ न हूजिये है ॥ भावार्थ—ज्ञान है सो साक्षात् मोक्ष है, सो ज्ञानहीतै पाइये है अन्य किछू क्रियाकर्मकांडतै न पाइये है ॥

विशेष—पं० जयचद्रजीने 'मोक्षोन्मुखै' को 'कर्मभि' का विशेषणकर 'मोक्षके पराङ्मुख कर्मोंसे' यह अर्थ किया है और भट्टारक शुभचद्रजीने 'कर्मका शीत आतप आदि खुलासा अर्थकर और उसका मोक्षोन्मुखै विशेषणकर मोक्षके सन्मुख' यह अर्थ किया है तथा जिन आज्ञाके वाह्य शीत आदि कर्म मोक्षके सन्मुख कैसे हो सकते है ? इसका समाधान भी यह दिया है कि शीत आदि दुःखोंके सहनसे कर्मोंकी निर्जरा होती है ।

**पदमिदं ननु कर्मदुरासदं सहजबोधकलासुलभं किल ।**
**तत इदं निजबोधकलाबलात्कलयितुं यततां सततं जगत् ॥ ११ ॥**

सं० टी०—ननु इति वितर्के, किलेति-निश्चितं इदं पदं मोक्षलक्षणं कर्मदुरासदं कर्मणा क्रियाकाण्डतपश्चरणादिना दुरासदं दुष्प्राप्यं ततः-तस्मात्कारणात् जगत्-त्रिभुवनं, इदं पदं, कलयितुं-अवगाहयितुं यततां-यत्नं कुरुतां, कुतः ? निजेत्यादि -निज-बोधः स्वात्मज्ञानं, तस्य कला-कलनं, तस्य बलं-सामर्थ्यं, तस्मात्, कुतस्तत्र यत्नं ? यत इदं पदं सहजेत्यादि-सहजबोधः-स्वरूपज्ञानं, तस्य कला-कलनं-अभ्यसन तया सुलभं सुप्रापं ॥ ११ ॥ अथ ज्ञानिनोऽपरस्याकिंचित्करत्वं युनक्ति—

अर्थ—अहो भव्यजीव हो ! यह ज्ञानमय पद है सो कर्मकरि तौ दुष्प्राप्य है, बहुरि स्वाभाविकज्ञानकी कलाकरि सुलभ प्रगटकरि निश्चय जाणौ । तातै अपने निजज्ञानकी कलाके बलतै इस ज्ञानका अभ्यास करनेकं समस्त जगत् अभ्या-

सका यत्न करौ ॥ भावार्थ--सकलकर्मकूं छुडाय ज्ञानका अभ्यास करनेका उपदेश कीया है । बहुरि ज्ञानकी कला कहने करि ऐसा सूचै है, जो, जेतै पूर्णकला प्रगट न होय, तेतैं ज्ञान है सो हीनकलास्वरूप है-मतिज्ञानादिरूप है । तिस ज्ञानकी कलाके अभ्यासतैं पूर्णकला जो केवलज्ञान संपूर्णकला सो प्रगट होय ॥

**अचिंत्यशक्तिः स्वयमेव देवश्चिन्मात्रचिंतामणिरेष यस्मात् ।**
**सर्वार्थसिद्धात्मतया विधत्ते ज्ञानी किमन्यस्य परिग्रहेण ॥ १२ ॥**

सं० टी०—अन्यस्य-परद्रव्यस्य परिग्रहेण-ममत्वरूपांगीकारेण, ज्ञानी-बुधः, किं विधत्ते ? न किमपि, तत्र ममत्वाभावात्, कुतः ? यस्मात्कारणात् एष ज्ञानी-आत्मा, सर्वेत्यादि· सर्वार्थैः सिद्धः-निष्पन्नः, आत्मा स्वरूपं यस्य तस्य भावः तत्ता तया, विधत्ते स्वकार्यं करोतीत्यर्थः, किंभूतः ? अचिंत्यशक्तिः-अचिंत्या-चिंतितुमशक्या शक्तिः-सामर्थ्यं यस्य सः, स्वयमेव-स्वरूपेणेव, देवः दीव्यति-क्रीडति स्वस्वरूपेणेति देवः, पुनः किंभूतः ? चिदित्यादिः-चैतन्यनिर्वृत्तचित्तामणिः ॥ १२ ॥

अर्थ--जातै यह चैतन्यमात्रही है चिंतामणि जाकै ऐसा ज्ञानी है । सो स्वयमेव आप देव है । कैसा है ? अचिंत्य कहिये काहूके चिंतवनमें न आवै ऐसी है शक्ति जामैं । सो ऐसा ज्ञानी सर्व प्रयोजन जाकै सिद्ध हैं । ऐसे स्वरूप भया अन्यके परिग्रहकरि कहा करै ? किछूही करना नाहीं ॥ भावार्थ--यह ज्ञानमूर्ती आत्मा अनंतशक्तिका धारक वांछितकार्यकी सिद्धि करनेवाला आपही देव है । तातैं सर्व प्रयोजनके सिद्धपणाकरि ज्ञानीकै अन्यपरिग्रहके सेवनेकरि कहा साध्य है ? यह निश्चनयका उपदेश जानू ॥

**इत्थं परिग्रहमपास्य समस्तमेव सामान्यतः स्वपरयोरविवेकहेतुं ।**
**अज्ञानमुज्झितुमना अधुना विशेषाद् भूयस्तमेव परिहर्तुमयं प्रवृत्तः ॥ १३ ॥**

सं० टी०-भूयः-पुनः, अधुना-इदानीं-संप्रति, अयं-ज्ञानी तमेव-परिग्रहमेव, परिहर्तुं-त्यक्तुं, प्रवृत्तः-सोद्युक्तो बभूव, विशेषात् पूर्वं ज्ञानभावेन विमुक्तोपधिरपि इदानीं पुनर्विशेषतः, किंभूतः ? उज्झितुमनाः-उज्झितुं-त्यक्तुं, मनः-चित्तं, यस्य सः, किं ? अज्ञानं-अहमस्य ममेदं रूपमज्ञानं, किंभूत ? स्वपरयोः-जीवपुद्गलयोः अविवेकहेतुं-अविवेकस्य-अविवेचनस्य, हेतुं-कारणं, किंकृत्वा ? इत्थं-नाहमस्य नेदं मम, अहमेव मम स्वं, अहमेव मम स्वामीत्यादि पूर्वोक्तप्रकारेण, सामान्यतः-स्वपरपरिग्रहस्य

भेदविवक्षामंतरेण, समस्तमेव-चेतनाचेतनादिकं, उपधिं अपास्य परिग्रहं त्यक्त्वा, ॥१३॥ अथ ज्ञानिनामपरिग्रहत्वमुल्लिखति—

अर्थ—या प्रकार परिग्रहकूं सामान्यकरि समस्तहीकूं छोडिकरि, अत्र आप अर परका अविवेकका कारण अज्ञानकूं छोडनेका है मन जाका, ऐसा जो यह ज्ञानी, सो तिस परिग्रहकूं विशेषकरि न्यारा न्यारा परिहार करनेकूं फेरि प्रवर्तै है। भावार्थ—जातैं स्वपरका एकरूप जाननेका कारण अज्ञान है, ताहीतैं परद्रव्यका परिग्रहण है। तातैं ज्ञानीकै परिग्रहका त्याग करना कह्या ॥

**पूर्वबद्धनिजकर्मविपाकाज्ज्ञानिनो यदि भवत्युपभोगः ।**
**तद्भवत्वथ च रागवियोगात् नूनमेति न परिग्रहभावं ॥ १४ ॥**

सं० टी०—यदि-यदा, ज्ञानिनः पुंसः, उपभोगः कर्मोदयजनितसुखदुःखादिनोकर्माद्युपभोगः, भवति-अस्ति, कुतः ? पूर्वं-पूर्वं ज्ञानावस्थातः प्राग्बद्धानि योगकषायवशादात्मसात्कृतानि तानि च तानि कर्माणि च तेषां विपाकः-उदयः, तस्मात्, तत्-तर्हि, भवतु-अस्तु, उपभोगः, अथ च उपभोगकथनादनंतरं नूनं-निश्चितं ज्ञानिन उपभोग इत्यध्याहार्य, परिग्रहभावं-कर्मबंधनाद्युपाधिस्वभावं नैति-न प्राप्नोति, कुतः ? रागवियोगात्-रागस्य-ममत्वादिपरिणामस्य वियोगः-राहित्यं तस्मात्, कर्मोदयोपभोगस्तावत् ज्ञानिनः अतीतो न स्यात् प्रनष्टत्वात् प्रत्युत्पन्नानागतौ न स्तः, तत्र ममत्वाभावात् इति तात्पर्यं ॥१४॥ अथ विरक्तिं गृह्णाति—

अर्थ—ज्ञानीकै जो पूर्वैं बंधे अपने कर्मका विपाक कहिये उदयतैं उपभोग होय है, सो होऊ। परंतु रागके वियोगतैं निश्चयतैं सो उपयोग परिग्रहभावकूं नाही प्राप्त होय है ॥ भावार्थ—पूर्वैं बंधे कर्मका उदय आवै तब उपभोगसामग्री प्राप्त होय, ताकूं अज्ञानमय रागभावकरि भोगवै, तब तौ सो परिग्रहभावकूं प्राप्त होय सो ज्ञानीकै अज्ञानमय रागभाव नाही है। उदय आया है, ताकूं भोगवै है। यह जानै है-जो पूर्वैं बांध्या था सो उदय आय गया, पिंड छूट्या, आगामी नाही वांछूं हौं ऐसैं तिनिसूं रागरूप इच्छा नाही, तब ते परिग्रह भी नाही ॥

विशेष—संस्कृत टीकाकारने इस श्लोकका भाव यह लिखा है कि-ज्ञानीके अतीत कर्मोंका उपभोग इसलिये नहिं होता कि वे नष्ट होगये और वर्तमान एव भविष्यत् कर्मोंका उपभोग उनमें ममत्व न होनेसे नहि होता ॥ १४ ॥

वेद्यवेदकविभावचलत्वाद्वेद्यते न खलु कांक्षितमेव ।
तेन कांक्षति न किंचन विद्वान् सर्वतोऽप्यतिविरक्तिमुपैति ॥ १५ ॥

सं० टी०—तेन-कारणेन, विद्वान्-धीमान् पुमान्, किंचन किमपि, शुभाशुभं, न काक्षति-आकांक्षाविषयं न करोति, अपि-पुन: विद्वान् सर्वतः-संसारदेहभोगतः, अतिविरक्तिं अतिवैराग्यं, उपैति भजते प्राप्नोतीति यावत्, तेन केन ? येन खल्विति वाक्यालंकारे कांक्षितं वांछितं भावं, न वेद्यते-नानुभूयते, कुत ? वेद्येत्यादि -वेदनयोग्यो वेद्य:, वेद्यते अनेनेति वेदकः, तौ च तौ विभावौ च तयोश्चलत्वं-क्षणिकत्वं तस्मात्। तथाहि यौ वेद्यवेदकभावौ तौ क्षणिकौ स्तः, विभावभावानामुत्पन्नप्रध्वंसित्वात् अथ च यो भावः वेद्यं भाव वेदयते स वेदको यावद्भवति तावत्कांक्ष्यो वेद्यो भावो नश्यति तद्विनाशे वेदकभावः किं वेदयते ? अथ कांक्ष्यवेद्यभावानंतरभाविनमपरं भावं वेदयते तदा तद्भवनात्पूर्वं स वेदको नश्यति तं को वेदयते ? अथ वेदकभावानंतरभावी भावोऽपरस्तं वेदयते तद्भवनात्पूर्वं स वेद्यो नश्यति स किं वेदयते इति चलत्वान्न कांक्षति ॥१५॥ अथ ज्ञानिनोऽपरिग्रहित्वं चेतति

अर्थ—वेद्यवेदकभाव हैं ते कर्मके निमित्ततैं होय हैं। तातैं ते स्वभाव नाही, विभाव हैं, वहुरि चलायमान हैं, समय समय विनसै हैं। तातैं वांछितभावकूं नाहीं वेदीये हैं। तिस कारणकरि विद्वान् ज्ञानी है सो किछूभी आगामी भोग नाहीं वांछै है। सर्वहीतैं अतिविरक्तभाव वैराग्यभावकूं प्राप्त होय है ॥ भावार्थ-अनुभवगोचर जो वेद्यवेदक विभाव तिनिहींके काल-भेद है, तातैं मिलाप नाहीं, विधि मिले नाहीं तब आगामी बहुत कालसंबंधी की वांछा ज्ञानी काहेकं करै ?

ज्ञानिनो नहि परिग्रहभावं कर्मरागरसरिक्ततयैति ।
रंगयुक्तिरकषायितवस्त्रे स्वीकृतैव हि वहिर्लुठतीव ॥ १६ ॥

सं० टी—हि-निश्चितं, ज्ञानिनः-पुंस , कर्म परिग्रहभावं उपधिस्वभावं नैति -न प्राप्नोति, कया ? रागेत्यादिः-रागः-रसिकत्वं, तेन रिक्तस्तस्य भावस्तया हीत्यत्रार्थांतरोप यासे इह लौकिकयुक्तौ, रंगयुक्तिः-लोहितादिरागयोगः, अकषायितवस्त्रे-विभीतकादिकषायद्रव्यैरकषायीकृते चीवरे स्वीकृता-गृहीता-आरोपिता, रंगयुक्ति-लोहितरागयोगः, वहिर्लुठति अंतर्भेत्तुमशक्यत्वात्कषायरागादिकारणाभावात् ॥ १६ ॥ अथ ज्ञानिनः कर्म न लिंपति—

अर्थ—ज्ञानी तिनि परिग्रहभावनिकरि रिक्त है रहित है अर ज्ञानी रागरूपी रसकरिभी रिक्त है रहित है। तिसपणाकरि कर्म है सो परिग्रहभावकूं नाही प्राप्त होय है ॥ जैसे लोद फिटकडीकरि कसायला न किया जो वस्त्र ताविषै रं-

गका लगना है, सो अंगीकार न भया संता बाह्यही लुठे है, वस्त्रमाहि प्रवेश नाही करै है ॥ भावार्थ–जैसे लोद फिटकडी लगायेविना वस्त्रकै रंग चढै नाही, तैसे ज्ञानीकै रागभावविना कर्मका उदयका भोग नाही, सो परिग्रहपणाकूं नाही प्राप्त होय है ॥ फेरि कहै हैं—

ज्ञानवान् स्वरसतोऽपि यतः स्यात्सर्वरागरसवर्जनशीलः ।
लिप्यते सकलकर्मभिरेष कर्ममध्यपतितोऽपि ततो न ॥ १७ ॥

सं० टी०—ततः-तस्मात्कारणात्, एष-ज्ञानी, सकलकर्मभिः समस्तद्रव्यभावनोकर्मभि, न लिप्यते नोपदह्यते, नाश्रयत इत्यर्थः, कीदृक्षोऽपि कर्ममध्यपतितोऽपि-कर्मणा उदयादिरूपाणा मध्ये-अंतः, पतितोऽपि अपिशब्दात्तत्रापतितस्य कथं बंधः । यथा कनकस्य कर्दममध्यगतस्य न लेपः । कुतः ? यत यस्मात्कारणात्, स्वरसतोऽपि-स्वभावत एव, ज्ञानवान् पुमान् सर्वेत्यादि-सर्वे च ते रागाश्च रागद्वेषमोहाः तेषां रस, तस्य वर्जने शीलं स्वभावो यस्य सः, ईदृग्विधः स्यात्-भवेत् ॥ १७ ॥ अथ वस्तुस्वभावं निर्णेनेक्ति—

अर्थ–जातै ज्ञानवान् है सो अपने निजरसहीतै सर्व रागरसकरि वर्जित स्वभाव है । तातै कर्मके मध्य पड्या है तौऊ समस्तकर्मकरि नाही लिपै है ॥

यादृक् तादृगिहास्ति तस्य वशतो यस्य स्वभावो हि यः
कर्तुं नैष कथंचनापि हि परैरन्यादृशः शक्यते ।
अज्ञानं न कदाचनापि हि भवेज्ज्ञानं भवत् संततं
ज्ञानिन् भुंक्ष्व परापराधजनितो नास्तीह बंधस्तव ॥ १८ ॥

सं० टी०–इह-जगति, यस्य वस्तुनः, यादृक् यादृशः, स्वभावः स्वरूपं अस्ति-वर्तते, हीति स्फुटं तस्य-वस्तुनः, वशतः ज्ञानस्य नियमवशाद्वा तादृक्-तादृक्ष एव स्वभावो भवेत् नान्यथा । हीति-यस्मात् यः एष स्वभावः स परैः-अन्यपदार्थैः, कथंचनापि-केनापि प्रकारेण देशांतरे कालांतरे द्रव्यांतरसंयोगे, अन्यादृशः-अन्यस्वभावसदृशः, कर्तुं न शक्यते । हीति यस्मात् संततं-निरतर, क-

दाचनापि-कस्मिन्नपि काले भवत्-विद्यमानं, ज्ञानं-बोधः, अज्ञानं न भवेत्-न जायेत, हे ज्ञानिन् ! भुंक्ष्व-परद्रव्यमनुभव, कुतः ? यत ,-इह-जगति परेत्यादिः-परेषां-पुद्गलद्रव्याणां, अपराधः-आगः तेन जनितः-उत्पादितः, तव-ज्ञानिनः, बंध -कर्मबंधः-नास्ति-न भवत्येव ॥ १८ ॥ अथ ज्ञानिनः कर्मक्रियां प्रतिरुणद्धि—

अर्थ—जिस वस्तुका जैसा इसलोकमें जो स्वभाव है, ताका तैसाही स्वाधीनपणा है, यह निश्चय है। सो तिसस्वभावकूं अन्य कोऊ अन्यसारिखा कीया चाहै, तौ कदाचित्हू अन्यसारिखा करिसकै नाही। इस न्यायतैं ज्ञान है सो निरंतर ज्ञानस्वरूपही होय है। ज्ञानका अज्ञान कदाचित् भी होय नाही है, यह निश्चय है। तातैं हे ज्ञानी, तैं कर्मके उदयजनित उपभोगकूं भोगि। तेरै परके अपराधकरि उपज्या ऐसा इस लोकमें बंध नाही है॥ भावार्थ—वस्तुस्वभाव मेटनेकूं कोई समर्थ नाही, यह निश्चयनय है। तातैं ज्ञानीकूं कह्या है, जो, तेरे परके कीने अपराधतैं तौ बंध नाही है, तौ तू उपभोगकूं भोगि। उपभोगनिके भोगनेकी शंका मति करै। शंका करैगा तौ परद्रव्यतैं बुरा होना माननेका प्रसंग आवेगा। ऐसै परद्रव्यतैं अपना बुरा माननेकी शंका मेटी है। ऐसा मति जानू-जो, भोग भोगनेकी प्रेरणाकरि स्वच्छंद कीया है। स्वेच्छाचारी होना तौ अज्ञानभाव है, सो आगे कहैंगे॥

ज्ञानिन् कर्म न जातु कर्तुमुचितं किंचित्तथाप्युच्यते भुंक्ष्ये हंत न जातु मे यदि परं दुर्भुक्त एवासि भोः।
बंधः स्यादुपभोगतो यदि न तत्किं कामचारोऽस्ति ते ज्ञानं सन्वस बंधमेष्यपरथा स्वस्यापराधाद्ध्रुवं॥

सं० टी०—हे ज्ञानिन् ! जातु कदाचित्, तव किंचित् किमपि, कर्म-शुभाशुभलक्षणं कार्यं, कर्तुं-विधातुं, उचित युक्तं न तथापि-कर्माकर्तृत्वेऽपि, उच्यते अस्माभिः किंचित् प्रतिपाद्यते यदि-चेत्, जातु कदाचित्, मम कर्म न हंत इति निश्चयेन भुंक्ष्ये-कर्मफलं भुंक्ष्यामि तर्हि भो ज्ञानिन् ? पर-केवलं, दुर्भुक्त एव बंधनमंतरेण तत्फलानुभवनाद् दुर्भोजकः, असि भवसि ननु अस्माकं तत्फलानुभवनात्कर्मबंध इति यदि-उपभोगत कर्मफलानुभवनात्, बंधः-कर्मसंश्लेषः, ते न स्यात्-न भवेत्, तत्-तर्हि ते तव कामचारः-कामं चरतीति कामचारः-स्वेच्छाचारः किमस्ति अपि तु नास्ति, हे ज्ञानिन् ! ज्ञानं सन्-ज्ञानस्वरूपेण भवन् सन्, वस-तिष्ठ, अपरथा अन्यथा ज्ञानस्वरूपेण न स्थास्यसि चेत् ? तदा ध्रुवं-निश्चितं, बंधं कर्मसंश्लेषं एषि-प्राप्नोषि कुत. ? स्वस्य आत्मन-अपराधात् ज्ञानाभावलक्षणदोषत ॥ १९ ॥ अथ कर्मयोजनं वियोजयति—

अर्थ—ज्ञानीकूं संबोधै हैं, जो, हे ज्ञानी; तोकूं कर्म कदाचित् किछू भी करना योग्य नाही है। तौऊ तू कहै, जो पर-

द्रव्य मेरा तौ कदाचित् भी नाहीं है, अर मैं भोगऊ हौं। तौ आचार्य कहै हैं-यह बडा खेद है, जो तेरा नाही ताकूं तू भोगवै है! ऐसा तौ तू दुर्भुक्त है-खोटा खानेवाला है॥ रे भाई, जो तू कहै-परद्रव्यके उपभोगतै बंध न होय है ऐसा कह्या है, तातैं भोगऊं हौं। तहां तेरे कहा कामचार है? भोगनेकी इच्छा है? तू ज्ञानरूप हुवा संता अपने स्वरूपमें निवास करै तौ बंध नाही है अर भोगनेकी इच्छा करेगा, तौ तू आप अपराधी भया, तब अपने अपराधतै नियमकरि बंधकूं प्राप्त होयगा॥ भावार्थ-ज्ञानीकूं कर्म तौ करनाही उचित नाही है। अर जो परद्रव्य जानिकरि भी ताकूं भोगवै, तौ यह तौ योग्य नाही। परद्रव्यका भोगनेवालाकूं तौ लोकमें चोर अन्यायी कहै हैं॥ बहुरि उपभोगतै बंध न कह्या है, सो तौ ज्ञानी विनाइच्छा परकी बरजोरीसूं उदय आयाकूं भोगवै ताकै बंध न कह्या है। अर आप जो इच्छाकरि भोगवैगा, तौ आप अपराधी भया, तब बंध क्यो न होयगा? आगै फेरि इसही अर्थको दृढ करनेकूं काव्य कहै हैं—

**कर्तारं स्वफलेन यत्किल बलात्कर्मैव नो योजयेत् कुर्वाणः फललिप्सुरेव हि फलं प्राप्नोति यत्कर्मणः।**
**ज्ञानं संस्तदपास्तरागरचनो नो बध्यते कर्मणा कुर्वाणोऽपि हि कर्म तत्फलपरित्यागैकशीलो मुनिः॥**

सं॰ टी॰—किल इत्यागमोक्तौ यत् यस्मिन् कर्म, बलात् हठात्, एव निश्चयेन, स्वफलेन स्वस्य स्वकीयस्य, फलेन-सुखदुःखरूपेण, कर्तारं पुरुषं, न योजयेत् न संयोजयेत् स्वफलभाजिनं न कुर्यात् इत्यर्थः, तर्हि कथं फलं प्राप्नोति? इति स्फुटं, यत् कर्म, कुर्वाणः चेष्टीयमाणः सन् पुरुषः, कर्मणः शुभाशुभप्रकृतेः, फलं-सुखदुःखरूपं, प्राप्नोति लभते, हेतुगर्भितविशेषणमाह-फललिप्सुरेव, फलं कर्मणः सुखदुःखरूपं फलं, लिप्सु लब्धुं प्राप्तुमिच्छुरेव, नान्यः, तत् तस्माद्धेतोः ज्ञानं ज्ञानस्वरूपं सन्-भवन् कर्मणा न बध्यते, किंभूतः सन्, अपास्तेत्यादिः अपास्ता-निराकृता रागस्य रचना येन सः, इति स्फुटं कर्म क्रियाकाण्डं, ज्ञानावरणादि वा, कुर्वाणोऽपि वा निर्माययन्नपि अकुर्वाणस्य का कथा? मुनिः ज्ञानवान् यतिः, तदित्यादिः-तेषां कर्मणां फलं-अनुभागः, तस्य परित्यागे एकं अद्वितीयं, शीलं स्वभावो यस्य सः, रागद्वेषाभावात्॥ २०॥ अथ ज्ञानी न कर्म कुरुते—

अर्थ-निश्चयकरि यह जानौं-जो कर्म है सो अपने करनेवाले कर्ताकूं अपना फलकरि बरजोरीतै तौ नाही जोडै है जो मेरा फलकूं तू भोगि। जो कर्मकूं करता संता तिस फलका इच्छुक हुवा करै है, सोही तिस कर्मका फल पावै है॥ तातै ज्ञानरूप हुवा संता कर्मविषैं दूरी भया है रागकी रचना जाकी ऐसा मुनि है, सो कर्मकूं करता संता भी, कर्मकरि नाही बंधै है। जातै कैसा है यह मुनि? तिस कर्मके फलका परित्यागरूपही है एकस्वभाव जाका॥ भावार्थ-कर्म तौ

कर्ताकूं जवरीतै अपना फलतै जोडै नाही। अर जो कर्मकू करता संता, ताका फलकी इच्छा करै, सोही ताका फल पावे है ॥ तातै जो ज्ञानी ज्ञानरूप हुवा प्रवर्तै अर कर्मके करने विषै राग न करै अर तिसके फलकी आगामी इच्छा न करै सो मुनि कर्मकरि बंधै नाही है ॥

अब इहां आशंका उपजी है-जो फलकी वांछाविना कर्म काहेकूं करै ? ऐसी आशका दूरि करनेकूं काव्य कहे हैं—

**त्यक्तं येन फलं स कर्म कुरुते नेति प्रतीमो वयं किंत्वस्यापि कुतोऽपि किंचिदपि तत्कर्मावशेनापतेत्। तस्मिन्नापतिते त्वकंपपरमज्ञानस्वभावे स्थितो ज्ञानी किं कुरुतेऽथ किं न कुरुते कर्मेति जानाति कः॥**

सं० टी०—इति-एवं, वय ज्ञानार्थिनः, प्रतीमः-प्रतीति- कुर्मः, इति किं ? येन ज्ञानिना पुंसा, फलं-कर्मानुभाग, त्यक्तं-ज्ञानभावाद्विमुक्तं, स.-ज्ञानी, कर्म क्रियाकाडं-ज्ञानावरणादि वा न कुरुते-न विधत्ते, किंतु विशेषोऽस्ति अस्यापि ज्ञानिनोपि, कुतोऽपि-बहिरभ्यतरकारणकलापात्, अवशेन-अनीहितवृत्त्या, तत्प्रसिद्धं-किंचिदपि-अनिर्दिष्ट,-शुभाशुभं, कर्म, आपतेत्-आगच्छेत्, तु-पुनः तस्मिन् कर्मणि, आपतिते उदयागते सति-आगते सति, ज्ञानी-पुमान् तत्परिहारार्थं किं कर्म-क्रियाकाडं, कुरुते-विधत्ते-अथवा किं न कुरुते-किं न विधत्ते, इति-एव, कर्तव्याकर्तव्यं, कः अपर., पुरुष. जानाति-वेत्ति तत्स्वरूपस्य ज्ञातुमशक्यत्वात्, किंभूतो ज्ञानी ? अकंपेत्यादिः-अकंप-केनापि चालयितुमशक्यत्वात् अचल, परमं उत्कृष्टं, तच्च तज्ज्ञानं च तस्य स्वभावे स्वरूपे स्थित -लयं प्राप्तः ॥ २१ ॥ अथ सम्यग्दृष्टेः साहसं कलयति—

अर्थ—जानै कर्मका फलकूं छोड्या अर कर्मकूं करै है यह तो हम नाही प्रतीतिरूप करै हैं, परंतु यामै किछू विशेप है-जो, या ज्ञानीकै भी कोई कारणतै किछू जो कर्म याके वशविना आय पडै है, ताकू आय पडते संते भी यह ज्ञानी निश्चल परमज्ञानस्वभावविषै तिष्ठ्या किछू कर्म करै है कि नाही करै है यह कौन जानै ? भावार्थ—ज्ञानीकै परवशतैं कर्म आय पडै हैं, ताविषै भी ज्ञानी ज्ञानतै चलायमान न होय है। तहां यह ज्ञानी है सो, न जानिये कर्म करै है कि नाही करै है, यह कौन जानै ? ज्ञानीही ज्ञानीही जानै। अज्ञानीका ज्ञानीके परिणामकूं जाननेकूं बल नाही इहां ऐसा जानना, जो ज्ञानी कहनेतै अविरत सम्यग्दृष्टीतैं लगाय उपरके सर्वही ज्ञानी हैं, तहां अविरतसम्यग्दृष्टि तथा देशविरत तथा आहारविहार करते मुनि, तिनिके बाह्यक्रियाकर्म प्रवर्तै हैं, तौऊ अंतरंगमिथ्यात्वके अभावतै तथा ते यथासंभव कषायके अभावतै उज्वल हैं। तातैं तिनिकी उजलाईकूं तेही जानै है। मिथ्यादृष्टि तिनिकी उजलाईकूं जानै नाही मि-

